॥ श्रीः ॥

हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला

२६८

विविधप्रश्नोत्तरादिसहिता

# रघुवंश-प्रश्नोत्तरी

( सर्ग २-३ )

सम्पादकः

पण्डित रामचन्द्रझा व्याकरणाचार्यः

चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-१

# रघुवंश-प्रश्नोत्तरी

## कालिदास का जीवनवृत्त (प्रश्न ई० ६२)

रघुवंश के रचयिता महाकवि कालिदास के काल का जिस प्रकार ठीक-ठीक पता नहीं चलता[1], उसी प्रकार इनका जीवनवृत्त भी अन्धकार में ही है। महाकवि के विषय में अनेक लोकोक्तियाँ प्रचलित हैं। कुछ विद्वान् इन्हें उज्जयिनी का निवासी मानते हैं तो कुछ काश्मीर का। कुछ विद्वान् इन्हें विदर्भ का निवासी बताते हैं तो कुछ बंगाल या बिहार[2] का। प्राचीन विद्वानों में

---

१. द्र० लेखक के 'प्रथम सर्ग का पर्यालोचन'—चौखम्बा प्रकाशित।

२. बिहार विशेषतः शक्त्युपासक प्रान्त है; उस प्रान्त में कालिदास, कालीकान्त, कालीनाथ, कालिकाचरण आदि नाम बहुधा देखने-सुनने को मिलते हैं। जिला मधुबनी के निकट 'उच्चैठ' नामक गाँव में कालिदास की अधिष्ठात्री देवी, (कहा जाता है कि इसी देवी के चरणों पर कालिदास ने अपनी जीभ को काट कर चढ़ा दिया था, उसी देवी) का एक दिव्य मन्दिर अब तक कालिदास के जन्मस्थान का साक्षी है। बहुत से साधक प्रभावित होकर उस मन्दिर पर तपस्या करते रहते हैं। अस्तु, शाकुन्तल के कालिदास को बिहारी होने में शाकुन्तल का एक प्रसंग सबल मापक प्रतीत होता है। जिस दिन (अं० २) राजा दुष्यन्त के साथ शकुन्तला का गान्धर्वविवाह होने वाला है उसी दिन उनकी माता का अनुचर (करभक) आकर कहता है—"देव्य आज्ञापयति आगामि चतुर्थदिवसे०" अर्थात् "मातायें आपको आज्ञा देती हैं कि आगामी चौथे दिन 'पुत्रपिण्डपालन' नाम का उपवास होगा उस दिन तुम अवश्य उपस्थित होकर हमें आनन्दित करो।" यह सुनते ही राजा धर्मसंकट में पड़ जाते हैं और अन्त में अपने विदूषक (माधव्य) को अपने स्थान पर प्रतिनिधि बना कर भेज देते हैं। धर्मसंकट का गुप्त कारण प्रायः यही है कि विवाहोपरान्त चार दिन तक सीमोल्लंघन वर्जित है। अभी भी यह प्रथा बिहार में प्रचलित है। पद्धति भी इसका पोषक है। (द्र० लेखक सम्पादित विवाह पद्धति की 'विवाह-समीक्षा'—चौखम्बा प्रकाशित।)

महाकवि के जीवनवृत्त के सम्बन्ध में एक बहुत ही रोचक कथानक प्रसिद्ध है। एक महाभिमानी नास्तिक राजा ने अपनी विदुषी कन्या से पूछा—"सबसे बड़ा कौन है ?" पुत्री ने उत्तर दिया—'ईश्वर' ? इस पर राजा असन्तुष्ट होकर मन्त्रियों से कहा—जो सबसे मूर्ख हो उसे पकड़ ले आओ, उसीके साथ इसका विवाह होगा। एक दिन एक मूर्ख ने वृक्ष के ऊपर जिस डाल पर बैठा था उसी डाल को काट रहा था, यह देख राज-पुरुष उसे राज-सभा में पकड़ ले आया। राजा ने अपनी विदुषी लड़की से पूछा, कहो, तुम्हारे ईश्वर कितने हैं ? लड़की ने उत्तर दिया—एक ? फिर उस मूर्ख से भी यही पूछा गया। उसने बिना समझे-बूझे कहा—'दो' ? राजा के पण्डितों ने उसे द्वैत ( प्रकृति-पुरुष ) वादी समझ कर उसकी बड़ी प्रशंसा की। राजा ने उसके साथ अपनी विदुषी लड़की का विवाह कर दिया। विवाह के बाद जब उस लड़की को मालूम हुआ कि उसका पति वज्र मूर्ख है तो उसने उसे घर से निकाल बाहर कर दिया। इससे वह मूर्ख बहुत दुखी हुआ—पत्नी के धिक्कार से उसकी चेतना जग उठी, उसने वहाँ से सीधे तपोवन में जाकर हठयोग-साधन में बैठ गया। कितने दिन बीत गये। जब उसे ब्रह्मसाक्षात्कार नहीं हुआ तो, एक दिन उसने एक मन्दिर में जाकर भगवती काली के चरणों पर अपनी जीभ काट कर रख दी। कहा जाता है कि इस पर भगवती ने उसे साकार होकर दर्शन दिया। भगवती के दर्शन से वह मूर्खसाधक सब शास्त्रों में पारंगत हो गया। उसी दिन से लोग उन्हें—'कालिदास' कहने लगे। इसके बाद कालिदास पुनः राजभवन ( ससुराल ) लौट आये। इनके आगमन का समाचार सुनकर इनकी पत्नी ( राजकुमारी विद्योत्तमा ) बाहर आई। उसने संस्कृत में इनसे पूछा—"अस्ति कश्चिद् वाग्विशेषः ?" कहा जाता है कि कालिदास ने उसके इस वाक्य से तीन शब्दों को लेकर तीन ग्रन्थ ही रच डाले—'अस्ति' से "अस्त्युत्तरस्यां दिशि" इत्यादि 'कुमारसम्भव महाकाव्य', 'कश्चित्' से "कश्चित् कान्ता" इत्यादि 'मेघदूत खण्ड काव्य' तथा 'वाग्' से "वागर्थाविव सम्पृक्तौ" इत्यादि 'रघुवंश महाकाव्य'।

कालिदास के निधन के सम्बन्ध में कहा जाता है कि कालिदास सिलोन (लंका) के राजा 'जानकीहरणमहाकाव्य' के रचयिता महाकवि कुमारदास के

परम मित्र थे। एक बार ये अपने मित्र के राज-दरबार की एक वेश्या के चंगुल में जब नहीं फंस सके तो उसने इन्हे जहर खिला कर मार डाला।

## कालिदास के ग्रन्थ

( प्रश्न ई० ६२ )

कालिदास के रचित ग्रन्थों के विषय में भी विद्वानों में मतैक्य नहीं है, तथापि दो महाकाव्य—रघुवंश और कुमारसम्भव। एक खण्डकाव्य – मेघदूत और तीन नाटक—अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय और मालविकाग्निमित्र, कालिदास के रचे हुए माने जाते हैं। इनके अलावा ऋतुसंहार और श्रुतबोध भी कालिदास की रचना कही जाती हैं।

---

## दिलीप की गोसेवा का वर्णन

'कामधेनु की पुत्री नन्दिनी गौ की सेवा से ही आपको पुत्र-दर्शन होगा' गुरु वसिष्ठ के ऐसा कहने पर दूसरे दिन प्रातःकाल राजा दिलीप नन्दिनी को आगे करके उनके पीछे-पीछे चराने के लिये गोसेवार्थ आश्रम से वन को चल पड़े। उनके पीछे रानी सुदक्षिणा और राजा के अनुचर ( अंगरक्षक ) वर्ग भी चले, पर राजा ने सुदक्षिणा सहित उन सभी अनुचरों को वनप्रान्त से लौटा दिया क्योंकि सूर्यवंशी राजा लोग अपने पराक्रम से ही अपनी रक्षा में समर्थ होते थे। वन में राजा दिलीप कोमल-कोमल हरी-हरी घासों के कवलों से, शरीर के खुजलाने से, एवं शरीर पर से वनमक्षिकाओं के उड़ाने से तथा बेरोक-टोक स्वच्छन्द होकर वन में विचरण करने देने से नन्दिनी की सेवा में लगे रहते थे। वन में राजा नन्दिनी के रुकने पर रुकते हुए, चलने पर चलते हुए, बैठने पर बैठते हुए इस प्रकार छाया की तरह नन्दिनी की सेवा सावधान होकर करते थे। उस समय राजा दिलीप के प्रभाव से उस वन में निर्बल जीव-जन्तुओं पर सिंहादि-प्रबल जानवरों का आक्रमण बन्द हो गया। वन की दावाग्नि आप से आप बुझ गयी। वन के पौधे फल-पुष्पों से लद गये। इस प्रकार दिन के बीत जाने पर नन्दिनी के पीछे-पीछे जब राजा

दिलीप आश्रम को लौटते थे तो उस समय छोटे-छोटे जलाशयों से निकले हुए वनैले सूकरों के झुण्डों से तथा अपने-अपने निवास वृक्षों पर बैठे बादलों की ओर देख रहे मयूरों से एवं हरिणों के झुण्ड जिस पर बैठे थे ऐसे हरित बाल-तृणों से भी हरे-भरे, याने सर्वत्र श्याम ही श्याम वन-प्रदेश दिखाई देता था। प्रत्यह रानी सुदक्षिणा पहले से ही उन दोनों के आगमन की प्रतीक्षा करती रहती थी। आश्रम के निकट राजा दिलीप से आगे आ रही और रानी सुदक्षिणा से अगवानी की गयी पल्लवस्निग्धपाटला वह नन्दिनी राजा और रानी के बीच में दिन-रात के मध्य में स्थित सन्ध्या काल की तरह शोभित होने लगती थी। नवजात बछड़े के लिये अत्यन्त उत्कंठित होने पर भी नन्दिनी स्थिरतापूर्वक साक्षतपात्रहस्ता सुदक्षिणा की पूजा और प्रदक्षिणादि सत्कार को प्रत्यह ग्रहण कर लेती थी। यह देख रानी-राजा अपने मनोरथ को सफल होने की आशा करते थे। वन से आने पर राजा दिलीप गुरु-पत्नी अरुन्धती सहित गुरु-चरणों के प्रणामोत्तर सायं कृत्य समाप्त कर के गौ-दोहन के पश्चात् बैठी हुई उस नन्दिनी को रात्रि-सेवा में पुनः जुट जाते थे। इस प्रकार गुरु वसिष्ठ से प्रदिष्ट संयम-नियम को धारण किये हुए राजा दिलीप के गो-सेवाव्रत के २१ दिन बीत गये। याने २१ दिनों तक राजा दिलीप ने निर्विच्छिन्न अहर्निश नन्दिनी की सेवा की।

## सिंह-दिलीप का संवाद

( प्रश्न ई० ६३, ७४, ७५ )

राजा दिलीप की नन्दिनी-सेवा के २१ दिन बीत जाने पर २२वें दिन वन में जब कि राजा दिलीप हिमालय की शोभा देखने में तल्लीन थे, उसी समय दिलीप की भक्ति की परीक्षा करने के लिये नन्दिनी हिमालय की गुफा में घुस कर माया-निर्मित बनावटी सिंह से आक्रान्त होकर बहुत जोर से चिल्ला उठी। उसके करुण आर्तनाद को सुनकर दिलीप ने नन्दिनी को दबोच कर उसके शरीर पर चढ़े हुए उस सिंह को तुरत मारने के लिये तरकस से बाण निकालने लगे, पर उनका हाथ बाण से चिपक गया। इससे राजा दिलीप

चकित होकर कि कर्त्तव्य-विमूढ़ हो उठे। यह देख वह सिंह मनुष्य की बोली में राजा से कहने लगा—

हे महीपाल ! मेरे मारने का सारा प्रयास तुम्हारा व्यर्थ हो जायगा। मुझे कैलासपति शंकर का 'कुंभोदर' नामक सेवक समझो। इस पुरोवर्ती देवदारु वृक्ष को देखते हो, इसे माता पार्वती ने अपने पुत्र कार्तिकेय के समान सुवर्ण-कलश से सींच-सींच कर पाला है। इसी की रक्षा के लिये मैं यहाँ रखा गया हूँ। भगवान् शंकर ने समीप में आ जाने वाले प्राणियों पर ही अपना जीवन-निर्वाह करने को मुझे कहा है। मैं बहुत दिनों से भूखा हूँ। आज व्रतान्त पारणा की तरह यह गौ मुझे प्राप्त है। इसे बचाने की व्यर्थ चेष्टा मत करो। इस विषय में तुम्हारी लाचारी गुरु वसिष्ठ भी समझ जायेगें। तुम आश्रम को लौट जाओ।

सिंह के वचनों को सुनकर राजा दिलीप ने कहा—हे मृगेन्द्र ! भगवान् शंकर और गुरु वसिष्ठ दोनों ही मेरे सूर्यवंश के पूज्यतम हैं। दोनों का आदर करना मेरा कर्त्तव्य है। यदि समीप में आई हुई इस गौ से ही अपनी क्षुधा को शान्त करने के लिये आप अडिग हैं तो समीप में आये हुए मेरे शरीर से ही अपनी क्षुधा शान्त कर लें और गुरु वसिष्ठ की होमसाधनीभूता इस गौ को छोड़ दें। यह सुनते ही विहुंस कर सिंह ने कहा—हे प्रजानाथ ! तुम्हारे मरने पर केवल यह एक गौ ही कल्याण को प्राप्त करेगी और तुम्हारे जीवित से तो असंख्य प्रजाओं का कल्याण हो रहा है। प्राण देने का यह तुम्हारा विचार मूर्ख के समान प्रतीत होता है, राजन् ! तुम तो इस एक गौ के बदले गुरु को करोड़ों गौएँ देकर सन्तुष्ट कर सकते हो। इस प्रकार सिंह के अनेकानेक वचनों को सुनकर राजा दिलीप पुनः सिंह से जब कहने लगे, उस समय जमीन पर करवट गिरी हुई नन्दिनी अपनी खुली कातर एक आँख से राजा दिलीप को देख रही थी, उससे राजा अत्यन्त आर्द्र हो रहे थे। राजा दिलीप ने कहा—हे मृगेन्द्र ! मैं क्षत्रिय हूँ, अगर इस गौ को मैं नहीं बचा सका तो मुझ सूर्यवंशी राजा दिलीप के लिये मर जाना ही श्रेयस्कर है। इसलिए हे भूतनाथानुगः ! दीन-दुखियों की मनःकामना को पूर्ण करने वाले आशुतोष भगवान् शंकर सर्वोपरि हैं, आप उन्हीं के सेवक हैं, इस गौ को छोड़ दीजिये और लीजिये

गौ के बदले मैं अपना शरीर अर्पण करता हूँ, यह कह कर राजा दिलीप ने आँखें मूँद कर सिंह के सामने मांस पिण्ड की तरह घुटने टेक दिये। फिर क्या था? आकाश से पुष्प-वृष्टि होने लगी। माया-मृगेन्द्र अलक्षित हो गया और नन्दिनी ने—राजा दिलीप को पुत्रप्राप्ति रूप वरदान दे दिया।

---

## इन्द्र-रघु का संवाद या युद्ध

( प्रश्न ई० १९७४ )

युवराज रघु को यज्ञ के विजयी घोड़े की रक्षा में नियुक्त करके भूपति राजा दिलीप ने ९९ अश्वमेध यज्ञों को पूरा करके १००वें अश्वमेध यज्ञ ( क्रतु-शत ) पूरा करनेके लिये पूर्ववत् युवराज रघु को यज्ञाश्व का रक्षक नियुक्त करके जब घोड़े को छोड़ा तो इस वार सौवें यज्ञ को ( शतक्रतु बनने देने को ) नहीं चाहने वाले क्रतुध्वंसी सुरपति इन्द्र ने चुपके से स्वयं मानवरूप में आकर शिविर से घोड़े को चुरा लिया। शिविर से अचानक घोड़े के अदृश्य होते ही राज-कुमार रघु व्यग्र हो उठे। इतने में रघु को किंकर्तव्यविमूढ़ देख रघु-जन्म की वरदात्री गौमाता नन्दिनी वहां आ पहुँची और सगर्व प्यार से जब रघु को देखने लगी—आजूंघन करने लगी, तब कुमार रघुने उस नन्दिनी के मूत्र से आँखों को पोंछ कर सामने ऊपर आकाश में घोड़े को चुरा कर ले जाते हुए इन्द्र को देखा। फिर क्या था? जोरों से ललकार कर रघु ने कहा—"हे देवेन्द्र! आप सभी देवों के राजा हैं, यज्ञ में सर्वप्रथम आप ही की पूजा होती है, यदि आप ही यज्ञध्वंस के लिये इस तरह के गर्हित कर्म करेंगे तो यज्ञ कैसे होगा—भूलोक का धर्म-कर्म रसातल को चला जायगा।"

इसप्रकार रघु का अनेकानेक कटु-सत्य वचनों को सुनकर इन्द्रने कहा—"हे रघु क्या तुम नहीं जानते कि त्रिलोक में स्वर्ग का राजा इन्द्र ही शत-क्रतु ( सौ यज्ञों को पूरा करने वाला ) कहलाता है। तुम्हारे पिता सौवां यज्ञ पूरा करके शतक्रतु ( स्वर्ग का राजा ) बनना चाहते हैं। इसे मैं कैसे सहन करूँगा। तुम इस झगड़े में मत पड़ो—लौट जाओ, नहीं तो ( तुम्हारे

पूर्वज महाराज--) सगर के पुत्रों[१] की तरह तुम्हारी भी दशा होगी—मारे जाओगे।

इन्द्र का काकुपूर्ण इस कुत्सित वचन को सुनते ही सूर्यवंश के महाप्रतापी नन्दिनी का वरदपुत्र राजकुमार रघु ने तम-तमा कर कहा—"तैयार हो जाओ देवेन्द्र ! युद्ध में अभी-अभी मैं तुम्हारे घमंड को चूर-चूर कर देता हूँ। (अच्छा हुआ कि तुमने मेरे पूर्वज पूज्यतम महाराज सगर की याद दिलाई है, उसका भी बदला मैं अभी चुकाता हूँ। मेरे पराजित किये विना अब तुम मेरे विश्वविजयी अश्व को एक पग भी आगे नहीं ले जा सकते।)

(देखते हो मैं अपनी पुत्रवत्सला जननी गौमाता नन्दिनी की छाया में खड़ा हूँ, तुम मेरा कुछ भी नही विगाड़ सकते देवेन्द्र !) यह कह कर राजकुमार रघु ने अपने अजेय धनुष को तान कर इन्द्र के वक्षस्थल को एक ही बाण से विदीर्ण कर डाला। इन्द्र तिल-मिला उठे, उन्होंने कुमार रघु पर अमोघास्त्र को ही छोड़ दिया। इससे कुमार रघु ने और भी उत्तेजित हो कर इस वार देवराट् इन्द्र के वज्रांकित ध्वज को ही काट डाला। अमरावती के राष्ट्रध्वज को क्षत-विक्षत होते देख, ध्वजविहीन रथ से अत्यन्त कुपित होकर इन्द्र ने रघु के ऊपर वज्र का प्रहार ही कर दिया। इससे कुमार रघु पल भर के लिये तो मूर्च्छित हो गये, पर तुरत सम्हल कर इन्द्र के ऊपर बाणों की वर्षा करने लगे---रघु के बाणों से इन्द्र ही ढक गये। इस प्रकार होनहार बालक नरेन्द्र और देवेन्द्र में घनघोर युद्ध होने लगा।

---

१. रघुवंशी महाराज सगर ने महाराज दिलीप की ही तरह अपने पुत्रों के संरक्षकत्व में ९९ यज्ञोपरान्त १०० वें यज्ञ के घोड़े को जब छोड़ा था, उस समय इन्द्र ने उस घोड़े को चुराकर चुपके से महर्षि कपिल के आश्रम में बान्ध दिया था। उस घोड़े को खोजते-खोजते सगर के ६०००० पुत्रों ने जब कपिल के आश्रम में उसे बंधा हुआ देखा तो महर्षि कपिल को ही चोर समझ कर कुत्सित वचनों से उनकी चिर समाधि को भंग कर दिया, उस पर महर्षि कपिल कुपित हो उठे और उनकी आखें खुलते ही उनके क्रोधानल में सगर के सभी पुत्र भस्मसात् हो गये। उन्ही के उद्धार के लिये सूर्यवंशी महाराज भगीरथ ने अपनी विकट तपस्या से सुर नदी भगवती गंगा को भूतल पर लाया है।

अन्त में रघु को अजेय समझ कर अपनी प्रतिष्ठा को बचाने के लिये देवेन्द्र ने कहा—"युवराज वत्स रघु ! शाबास !! तुम सूर्यकुल के दीपक हो ? मेरी इच्छा है कि तुम घोड़े का हठ छोड़ दो और जो चाहो मन पसन्द वर मांग लो।"

यह सुन राजकुमार रघुने कहा—"हे देवेन्द्र ! यदि आप घोड़े को नहीं ही देना चाहते हैं तो मुझे यही वरदान दीजिये कि मेरे जनक सूर्यवंशी नरेन्द्र अयोध्याधिपति महाराज, आप ( देवेन्द्र ) के वरदान से सौवें अश्वमेध यज्ञ के पूर्ण फल को प्राप्त करें और इस वरदान को मेरे जनक आपके दूत के मुख से ही सुनें ( मुझे नतमस्तक होकर न कहना पड़े )" इन्द्र ने कहा—'एवमस्तु',—( शुभास्ते सन्तु पन्थाय. )।

# रघुवंशे द्वि० सर्गे प्रश्नाः

## ई० १९६२

१—निम्नांकितेषु द्वयोरेव सन्दर्भपूर्वकं व्याख्या कार्या—

( क ) पुरस्कृता वर्त्मनि पार्थिवेन प्रत्युद्गता पार्थिवधर्मपत्न्या ।
तदन्तरे सा विरराज धेनुर्दिन-क्षपा-मध्यगतेव सन्ध्या ॥ २० ॥

( ख ) स पाटलायां गवि तस्थिवांसं धनुर्धरः केसरिणं ददर्श ।
अधित्यकायामिव धातुमय्यां लोध्रद्रुमं सानुमतः प्रफुल्लम् ॥ २९ ॥

( ग ) तदाप्रभृत्येव वनद्विपानां त्रासार्थमस्मिन्नहमद्रिकुक्षौ ।
व्यापारितः शूलभृता विधाय सिंहत्वमंकागतसत्त्ववृत्ति ॥ ३८ ॥

२—रघुवंशमहाकाव्यं केन कविना रचितम् । तस्य कवेः वृत्तम्, कविना ये केचन अन्ये प्रबन्धाः प्रणीताः तेषां नामान्यपि लेख्यानि । (द्र० पृ० १,३)

## प्रश्नोत्तराणि

१—( क ) वर्त्मनि = मार्गे ( वसिष्ठाश्रमनिकटपथे ) पृथिव्याः ईश्वरः पार्थिवः, तेन पार्थिवेन = राज्ञा दिलीपेन ( वनात् प्रत्यावर्तनकाले ) पुरस्कृता = अग्रतः कृता, पार्थिवस्य = दिलीपस्य, धर्मपत्नी = पाणिगृहीता भार्या सुदक्षिणा, तया, प्रत्युद्गता = प्रत्युच्चलिता ( स्वागतार्थमिति भावः ) । सा = धेनुः नन्दिनी, तयोः = सुदक्षिणा–दिलीपयोः, अन्तरे = मध्ये, ( स्थिता ), दिनक्षपामध्यगता = दिनरात्र्योर्मध्यगता ( अन्तरस्थिता ), सन्ध्या इव = सायं समय इव, विरराज = शुशुभे ॥ २० ॥

(क) वन से लौटते समय वशिष्ठाश्रम के निकट—रास्ते में राजा दिलीप द्वारा आगे की गयी ( आती हुई ) और वसिष्ठाश्रम से आती हुई उनकी धर्मपत्नी भार्या सुदक्षिणा से सम्मानार्थ अगवानी की हुई वह नन्दिनी सुदक्षिणा और दिलीप के बीच में दिन के अन्त और क्षपा ( रात्रि ) के पूर्व में स्थित सन्ध्या समय की तरह सुशोभित हुई ॥ २० ॥

(ख) नन्दिनीसम्बन्धि गुहानिबद्धप्रतिशब्दं श्रुत्वा—धनुर्धरः सः = राजा दिलीपः, पाटलायां = श्वेतरक्तवर्णायां, 'श्वेतरक्तस्तु पाटलः' इत्यमरः ।

गवि = धेनौ, तस्थिवांसं = स्थितं, केसरिणं = सिंहम्, सानुमतः = अद्रेः, धातुमय्यां = गैरिकवत्याम्; अधित्यकायाम् = ऊर्ध्वभूमौ, 'उपत्यकाद्रेरासन्ना भूमिरूर्ध्वमधित्यका' इत्यमरः। प्रफुल्लं = विकसितं, लोध्राख्यं तरुमिव, ददर्श = अपश्यत् ॥ २९ ॥

(ख) पर्वतकन्दरा में नन्दिनी के आर्तनाद के प्रतिशब्दों को सुनते ही कैलास की शोभा-दर्शन से अपनी दृष्टि को हटाकर दिलीप ने ईषत् श्वेतयुक्त लाल रंग वाली उस नन्दिनी गौ के ऊपर बैठे हुए एक सिंह को गैरिक धातुमयी ऊंची जमीन पर उगे हुए विकसित लोध्र वृक्ष की तरह देखा ॥ २९ ॥

(ग) यदा वन्यद्विपेन देवदारुवृक्षस्यास्य वल्कलमुन्मथिता—तदाप्रभृत्येव = तत्कालादारभ्यैव, वनद्विपानां = वनगजानाम्, त्रासार्थं = भयार्थम्, शूलभृता = शिवेन, अङ्कं ( समीपम् ) आगताः ( प्राप्ताः ) सत्त्वाः ( प्राणिनः ) वृत्तिः ( भोजनं ) यस्मिन् तत् अङ्कागतसत्त्ववृत्ति, सिंहत्वं = मृगेन्द्रत्वं, विधाय = सम्पाद्य, अस्मिन्, अद्रिकुक्षौ = पर्वतोदरे, ( पर्वतगुहायाम् ), अहं-कुम्भोदरनामकः सिंहः, व्यापारितः = नियुक्तः ॥ ३८ ॥

(ग) तभी से अर्थात् देवदारु वृक्ष की छाल उचाड़े जानेपर ही, उपद्रवी जंगली हाथियों को त्रास देने के लिए त्रिशूली भगवान् शंकर ने निकट में आ जाने वाले प्राणियों पर ही अपना भोजन चलाने वाले सिंह का रूप देकर मुझे इस पर्वत की गुफा में नियुक्त किया है ॥ ३८ ॥

२—अस्योत्तरं १, ३ पृष्ठे] द्रष्टव्यम् ।

## रघुवंशे द्वि० सर्गे प्रश्नाः

### ई० १९६२

१—अधोलिखितेषु श्लोकेषु कयोरेव द्वयोः सन्दर्भपुरःसरं व्याख्या विधेया—

( क ) निवर्त्य राजा दयितां दयालुस्तां सौरभेयीं सुरभिर्यशोभिः ।
　　पयोधरीभूतचतुःसमुद्रां जुगोप गोरूपधरामिवोर्वीम् ॥ ३ ॥

( ख ) वत्सोत्सुकापि स्तिमिता सपर्यां प्रत्यग्रहीत् सेति ननन्दतुस्तौ ।
　　भक्त्योपपन्नेषु हि तद्विधानां प्रसादचिह्नानि पुरःफलानि ॥ २२ ॥

( ग ) क्षतात् किल त्रायत इत्युदग्रः क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः ।
राज्येन किं तद्विपरीतवृत्तेः प्राणैरुपक्रोशमलीमसैर्वा ॥ ५३ ॥

( घ ) स नन्दिनीस्तन्यमनिन्दितात्मा सद्वत्सलो वत्सहुतावशेषम् ।
पपौ वसिष्ठेन कृताभ्यनुज्ञः शुभ्रं यशो मूर्तिमिवातितृष्णः ॥ ६९ ॥

२—सिंह-दलीपयोः संवादः सक्षेपेण लेखनीयः । (द्र० पृ० ४ )

## प्रश्नोत्तराणि

१—(क) श्रुतेः अर्थमिव तां=नन्दिन्यानुगामिनीं दयितां सुदक्षिणां ( वन-प्रान्तात् ) सः—दयालुः राजा दिलीपः, निवर्त्य=( वसिष्ठाश्रमं ) परावर्त्य, सौरभेयीं=कामधेनुसुतां ( नन्दिनीं ), पयोधरीभूतचतुःसमुद्राम् ( न पयोदधराः अपयोधराः अपयोधराः पयोधराः सम्पद्यमानाः पयोधरीभूताः, पयोधरीभूताः चत्वारः समुद्राः यस्याः सा पयोधरीभूतचतुःसमुद्रा, ताम्) = स्तनीभूतचतुःसाग-राम् । धेनुपक्षे दुग्धतिरस्कृतचतुःसागराम् । गोरूपधरां=गोरूपिणीम्, ऊर्वीम्= पृथिवीम्, इव=यथा, जुगोप=ररक्ष ॥ ३ ॥

(क) स्मृति जैसे वेदार्थ का अनुगमन करती है, उसी तरह नन्दिनी के पीछे-पीछे वन जाती हुई पत्नी सुदक्षिणा को दयालु तथा अपनी कीर्ति से विख्यात राजा दिलीप तपोवन के पास से ही लौटा कर, अपने दूध की अधिकता से चारो समुद्रों को थनों के रूप में धारण की हुई गौ के रूप में उपस्थित पृथिवी की तरह उस नन्दिनी की रक्षा करने लगे ॥ ३ ॥

(ख) वनात् प्रत्यागता—सा नन्दिनी, वत्सोत्सुकापि=वत्सोत्कण्ठितापि, स्तिमिता=निश्चला, सती=भवन्ती, ( साक्षतपात्रहस्तायाः सुदक्षिणायाः ), सपर्यां=पूजां, प्रत्यग्रहीत्=स्वीचकार, इति=हेतोः, तौ=सुदक्षिणा-दिलीपौ, ननन्दतुः=मुमुदतुः (यतः), भक्त्या=श्रद्धाविशेषेण, उपपन्नेषु, तद्विधानां= तत्प्रकारकाणां, महताम्, प्रसादचिह्नानि=अनुग्रहलक्षणानि, पुरःफलानि= पुरोगतानि ( प्रत्यासन्नानि ), हि=इति निश्चितम् ॥२२ ॥

(ख) सन्ध्या समय वन से लौटने पर—उस नन्दिनी ने अपने बछड़े को देखने के लिए उत्कण्ठित होती हुई भी सुस्थिर होकर ( रुक कर ) सुदक्षिणा की पूजा-प्रदक्षिणा को स्वीकार कर लिया, इससे राजा-रानी दोनों उत्फुल्ल

हो उठे, क्योंकि भक्तों पर ( नन्दिनी के समान ) श्रेष्ठ जनों की प्रसन्नता का लक्षण निश्चय ही अभीष्ट देने वाला होता है ॥ २२ ॥

(ग) देवानुचरस्य ( सिंहस्य ) वाचं निशम्य दिलीपः किमुवाचेत्याह—क्षतादिति । उदग्रः = श्रेष्ठः, क्षत्रस्य शब्दः ( क्षतात् = नाशात्, त्रायते = रक्षति = इति क्षत्रः, तस्य )=क्षत्रस्य वाचकः शब्दः, क्षतात् = नाशात्, त्रायते = रक्षति, इति = हेतोः, भुवनेषु = लोकेषु, रूढः = प्रसिद्धः, किल = निश्चयेन । तद्विपरीतवृत्तेः ( तस्य = क्षत्रशब्दस्य, विपरीता तद्विपरीता, तद्विपरीता वृत्तिः = व्यापारः, यस्य सः तद्विपरीतवृत्तिः तस्य ) = पूर्वोक्त-क्षत्रशब्दविरुद्धव्यापारस्य । राज्येन = राजभावेन, वा = अथवा, उपक्रोशमलीमसैः ( उपक्रोशेन = निन्दया, मलीमसाः = मलिनाः, उपक्रोशमलीमसाः, तैः )=निन्दामलिनैः, प्राणैः = असुभिः, किम् = किं प्रयोजनम् ? ( निन्दितस्य सर्वं व्यर्थमित्यवसेयम् ) ॥ ५३ ॥

(ग) महादेवानुचर उस सिंह के वचन को सुन कर दिलीप ने कहा—हे मृगेन्द्र ! श्रेष्ठ-वाचक जो 'क्षत्र' शब्द है वह ( क्षतात् त्रायते इति क्षत्रः ) विनाश से बचाने वाला इस अर्थ से संसार में प्रसिद्ध है । इस शब्दार्थ के विपरीत व्यापार करने वाले याने नाश से नहीं रक्षा करने वाले पुरुषार्थी राजा के राज्य अथवा निन्दा ( अपकीर्ति ) से मलिन हुए जीवन दोनों व्यर्थ हैं । ( अत एव हे मृगेन्द्र ! इस नन्दिनी को अगर मैं नहीं बचा सका तो मेरे लिये मरजाना ही श्रेयस्कर है ) ॥ ५३ ॥

(घ) प्रसन्नाननः दिलीपः नन्दिन्यनुग्रहं गुरवे निवेद्य—अनन्दितः=अगर्हितः, आत्मा = स्वभावो यस्य सः अनिन्दितात्मा, सत्सु=सज्जनेषु, वत्सलः = प्रेमवान्, वसिष्ठेन = गुरुणा, कृता = विहिता, अनुज्ञा = आज्ञा, यस्य सः = कृताभ्यनुज्ञः, सः = दिलीपः, वत्सस्य = शकृत्करेः ( 'शकृत्करिस्तु वत्सः स्याद्' इत्यमरः ) । हुतस्य = हवनस्य, च, अवशेषम्=अवशिष्टम्, वत्सहुतावशेषं, नन्दिनीस्तन्यं = धेनुदुग्धं, शुभ्रं = श्वेतं, मूर्तम्=मूर्तिमत्, यशः = कीर्तिम्, इव = यथा, अतितृष्णः = अतिशयिता तृष्णा यस्य सः, तथोक्तः, सन्, पपौ=पीतवान् ॥ ६९ ॥

(घ) नन्दिनी से प्राप्त वरदान को गुरु वसिष्ठ से निवेदनोपरान्त—सज्जनों के प्रेमी प्रसन्नानन राजा दिलीप ने अपने कुलगुरु महर्षि वसिष्ठ की

आज्ञा पाकर जब बछड़ा दूध पी चुका और हवन भी हो चुका तब वत्स-हुतावशेष उस नन्दिनी-दुग्ध को शरीरधारी शुभ्र यश के समान अत्यन्त पिपासु होकर पी लिया ॥ ६९ ॥

२—अस्योत्तरं प्राक् ४ पृष्ठे द्रष्टव्यम् ।

## रघुवंशे द्वि० सर्गे प्रश्नाः

### ई० १९६४

१—निम्नलिखितेषु श्लोकेषु द्वयोः श्लोकयोः व्याख्या लेखनीया—

( क ) स कीचकैर्मारुतपूर्णरन्ध्रैः कूजद्भिरापादितवंशकृत्यम् ।
शुश्राव कुञ्जेषु यशः स्वमुच्चैरुद्गीयमानं वनदेवताभिः ॥ १२ ॥

( ख ) अलं महीपाल तव श्रमेण प्रयुक्तमप्यस्त्रमितो वृथा स्यात् ।
न पादपोन्मूलनशक्ति रंहः शिलोच्चये मूर्च्छति मारुतस्य ॥ ३४ ॥

( ग ) तं विस्मितं धेनुरुवाच साधो ! मायां मयोद्भाव्य परीक्षितोऽसि ।
ऋषिप्रभावान्मयि नान्तकोऽपि प्रभुः प्रहर्तुं किमुतान्यहिंस्राः ॥६२॥

( घ ) ततः समानीय स मानितार्थी हस्तौ स्वहस्तार्जितवीरशब्दः ।
वंशस्य कर्तारमनन्तकीर्तिं सुदक्षिणायां तनयं ययाचे ॥ ६४ ॥

## प्रश्नोत्तराणि

१. (क) नन्दिन्यनुचरं तं दिलीपं विलोकयन्त्यः मृग्यः स्व-स्वनेत्रविस्तृत साफल्यं प्रापुरित्यनन्तरमाह—सः = दिलीपः (च), मारुतपूर्णरन्ध्रैः (मारुतेन पूर्णानि रन्ध्राणि येषां ते मारुतपूर्णरन्ध्राः तैः)=पवनपूरितच्छिद्रैः, (अत एव) कूजद्भिः = स्वनद्भिः कीचकैः = वंशवृक्षैः, आपादितवंशकृत्यम् ( आपादितं = सम्पादितं, वंशस्य कृत्यं = कार्यं, यस्मिन् = कर्मणि, तद् यथा भवति तथा आपादितवंशकृत्यं)=सम्पादितसुषिरवाद्यकार्यम् ( यथा तथा ), कुञ्जेषु=निकुञ्जेषु, वनदेवताभिः=काननाधिष्ठातृदेवीभिः, उच्चैः=तार-स्वरेण, उद्गीयमानं=स्तूयमानं, स्वं=निजं, यशः=कीर्तिम्, शुश्राव= आकर्णयामास ॥ १२ ॥

(क) (वन में नन्दिनी के अनुचर राजा दिलीप को हरिणियों ने अपलक दृष्टि से देख कर अपनी बड़ी-बड़ी आँखों को सफल समझा और)—उन राजा दिलीप ने वायु से भरे हुए छिद्रों के होने पर सुमधुर शब्दों से वासुरी के ऐसा शब्द करता हुआ वासों के निकुंजों में (नन्दिनी को चराते हुए मानो) वन-देवियों से ऊँचे स्वरों में गाया जाता हुआ-सा अपने यशोगानों को सुना ॥ १२ ॥

(ख) मनुष्यवाचा विस्मापयन् सिंहः किं निजगादेत्यत आह—अलमिति। महीपाल (महीं पालयतीति महीपालः, तत्सम्बुद्धौ हे महीपाल !) = भूपते !, तव = भवतः, श्रमेण = प्रयासेन, अलं = व्यर्थं (तव साध्यं नास्ति), (कुतः ?) इतः = अस्मिन् (मयि), प्रयुक्तमपि = प्रक्षिप्तमपि, अस्त्रम् = आयुधम्, वृथा = निरर्थकं, स्यात् = भवेत्, (यतः) पादपोन्मूलनशक्ति = पादैः (मूलैः) पिबन्तीति पादपाः (वृक्षाः), पादपानाम् उन्मूलनम् (उत्पाटनं) पादपोन्मूलनम्, तेन शक्तिः यस्य तत् पादपोन्मूलनशक्ति, मारुतस्य = वायोः, रंहः = वेगः, शिलोच्चये = पर्वते, न = नहि, मूर्च्छति = वर्धते ॥ ३४ ॥

(ख) नन्दिनी पर आक्रमण किया हुआ सिंह ने कहा—हे भूपाल ! मेरे मारने का तुम्हारा सारा प्रयास व्यर्थ है—तुम बड़े शक्तिशाली हो, इसलिये क्या ? जैसे बड़े-बड़े वृक्षों को उखाड़ फेंकने वाला पवन पर्वत का कुछ भी नहीं बिगाड़ सकता, उसी प्रकार तुम मुझे अडिग पर्वत ही समझो—तरकस से बाण मत निकालो ॥ ३४ ॥

(ग) 'उत्तिष्ठ वत्स !' इत्यमृतायमानं वचनं निशम्य—विस्मितं = विस्मयान्वितं, तं = दिलीपं, धेनुः = गौः, उवाच = कथयामास—साधो = हे भद्रपुरुष ! मया, मायां = छलम्, उद्भाव्य = कल्पयित्वा, (त्वं) परीक्षितोऽसि = सम्यग् दृष्टोऽसि। ऋषिप्रभावात् = मुनिवसिष्ठौजसः, मयि = नन्दिन्याम्, अन्तकोऽपि = यमोऽपि, प्रहर्तुं = ताडयितुं, न प्रभुः = न समर्थः, (अस्ति), किमुत = किं पुनः, अन्यहिंस्राः—इतरघातुकाः—सिंहादयः, ('शरारुर्घातुको हिंस्रः' इत्यमरः।) ॥६२॥

(ग) 'उत्तिष्ठ वत्स !'—नन्दिनी का इस अमृत तुल्य वचन को सुनने से—आश्चर्यचकित राजा दिलीप से मनुष्य की वाणी में नन्दिनी कहने लगी—हे साधो (तपस्विन् !) मैंने अपनी मायारूपी सिंह से तुम्हारी परीक्षा

की है। तुम नहीं जानते कि महर्षि वसिष्ठ के प्रभाव से यमराज भी मुझ पर प्रहार करने में समर्थ नहीं है, अन्य सिंहादि हिंसक की तो बात ही क्या ?॥६२॥

( घ ) ततः='हे पुत्र ! प्रीतां मां कामदुघामवेहि' इति नन्दिनी-कथनोत्तरं, मानिताः ( आदृताः ) अर्थिनः ( याचकाः ) येन सः मानितार्थी, स्वहस्तेन ( निजभुजबलेन ) अर्जितः ( प्राप्तः ) वीरशब्दः येन सः दिलीपः, हस्तौ= करौ, समानीय=संयोज्य ( बद्धाञ्जलिर्भूत्वा ), वंशस्य=कुलस्य, कर्तारं= प्रवर्तयितारम् ( अत एव रघुकुलमिति प्रसिद्धिः ) अनन्तकीर्तिम् ( न अन्तो यस्याः सा अनन्ता, अनन्ता कीर्तिर्यस्य सः अनन्तकीर्तिः, तम्)=स्थिरयशसं, तनयं=पुत्रम्, सुदक्षिणायां=तन्नाम्न्यां महिष्याम्, ययाचे=प्रार्थयामास ॥६४॥

( घ ) 'हे पुत्र ! प्रसन्न होने पर मुझे सभी कामनाओं को पूर्ण करने वाली समझो' नन्दिनी के इस वचन को सुन कर—याचकों का सम्मान करने वाले तथा अपने भुजबल से 'वीर' उपाधि को प्राप्त करने वाले राजा दिलीप ने दोनों हाथों को जोड़ कर वंश को प्रख्यात करने वाले अनन्त कीर्तिशाली पुत्र को रानी सुदक्षिणा में (से उत्पन्न) मांगा (इसी पुत्र से सूर्यवंश का नाम रघुवंश भी पड़े गा ) ॥ ६४ ॥

## रघुवंशे द्वि० स र्गेप्रश्नाः

### ई० १९७४

१—सन्दर्भप्रदर्शनपूर्वकं श्लोकाः व्याख्येयाः—

( क ) व्रताय तेनानुचरेण धेनोर्न्यषेधि शेषोऽप्यनुयायिवर्गः ।
न चान्यतस्तस्य शरीरक्षा स्ववीर्यगुप्ता हि मनोः प्रसूतिः ॥ ४ ॥

( ख ) स्थितः स्थितामुच्चलितः प्रयातां निषेदुषीमासनबन्धधीरः ।
जलाभिलाषी जलमाददानां छायेव तां भूपतिरन्वगच्छत् ॥ ६ ॥

( ग ) ग्रहैस्ततः पञ्चभिरुच्चसंश्रयैरसूर्यगैः सूचितभाग्यसम्पदम् ।
असूत पुत्रं समये सचीसमा त्रिसाधनाशक्तिरिवार्थमक्षयम् ॥३,१३॥

२—अधस्तनपद्यभागेषु कस्याप्येकस्य व्याख्या विधेया । ५

( क ) श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत् । ( ख ) आलोकमर्कादिव जीवलोकः ।
( ग ) स्ववीर्यगुप्ता हि मनोः प्रसूतिः ।

३—सिंह-दिलीपसंवादः, इन्द्र-रघुसंवादो वा लिख्यताम् । (प्र० पृ० ४,६) १०

## प्रश्नोत्तराणि

१—(क) गोरूपधरामुर्वीमिव नन्दिनीं जुगोपेत्यनन्तरमाह—व्रतायेति। व्रताय=नियमाय, धेनोः=नन्दियाः अनुचरेण (अनु=पश्चात्, चरति=गच्छतीत्यनुचरः, तेन अनुचरेण)=सेवकेन, तेन=राज्ञा दिलीपेन, शेषोप्यनुयायिवर्गः = अवशिष्टोऽप्यनुचरवृन्दम्, न्यषेधि = न्यवर्ति (परावर्तितः), तस्य=राज्ञः दिलीपस्य, शरीररक्षा च=गात्ररक्षणं तु, अन्यतः=अन्यस्माद् भृत्यादितः, न=नैव (भवति), हि=यतः, मनोः=वैवस्वतनामकमनोः, प्रसूतिः (प्रसूयते इति प्रसूतिः)=सन्ततिः, स्ववीर्यगुप्ता (स्वस्य वीर्यं (पराक्रमः) स्ववीर्यं, तेन गुप्ता (रक्षिता) स्ववीर्यगुप्ता)=निजपराक्रमरक्षिता (भवति) ॥ ४ ॥

(क) नन्दिनी के पीछे-पीछे चलने वाले गो-सेवाव्रती राजा दिलीप ने वन के पास पहुँचने पर रानी सुदक्षिणा को लौटाने के बाद बचे हुए अन्य अनुचरों (सिपाहियों) को भी वहीं से लौटा दिया—वन में राजा दिलीप की शरीर-रक्षा के लिये अनुचरों की आवश्यकता नहीं थी क्योंकि वैवस्वतमनु के वंशोद्भव सूर्यवंशी राजा लोग अपने ही पराक्रम से अपनी रक्षा में समर्थ होते थे ॥ ४ ॥

(ख) वने नन्दिन्याः समाराधनतत्परः, सः—भूपतिः=पृथिवीश्वरः दिलीपः, तां=नन्दिनीम्, स्थितां=निरुद्धाम्, स्थितः=निरुद्धः (सन्), प्रयातां=प्रस्थिताम्, उच्चलितः=प्रचलितः, (प्रस्थितः), निषेदुषीम्=उपविष्टाम्, (असीनाम्), आसनबन्धधीरः=(आसनस्य बन्धः आसनबन्धः, आसनबन्धे=उपवेशने, धीरः=स्थिरः, आसनबन्धधीरः), जलम्=पानीयम्, आददानाम्=(आदत्ते इति आददाना (शानच्) ताम् आददानाम्)=पिबन्तीम्, जलाभिलाषी=जलमिच्छन् (पिबन्), छाया इव=प्रतिबिम्बमिव, अन्वगच्छत्=अनुसृतवान् ॥ ६ ॥

(ख) वन में नन्दिनी को चराते समय—पृथिवीपति राजा दिलीप उस नन्दिनी के रुकने पर रुकते हुए, चलने पर चलते हुए, बैठने पर, सावधान होकर (धनुष- तानकर) बैठते हुए, जल पीने पर जल पीते हुए, (इस प्रकार) छाया की तरह उस नन्दिनी का अनुसरण करते थे अर्थात् पल भर के लिये भी नन्दिनी से विमुख नहीं होते थे ॥ ६ ॥

(ग) अस्योत्तरं तृतीयसर्गस्य प्रश्नोत्तरे पृष्ठे २१ द्रष्टव्यम्।

२—(क) श्रुतेरिति—यथा स्मृतिः = धर्मसंहिता(मन्वादिवाक्यम्) श्रुतिक्षुण्णमेवार्थमनुसरति तथा सा सुदक्षिणाऽपि नन्दिनीखुरक्षुण्णमेव मार्गमनुससारेत्यर्थः।

( ग ) स्ववीर्येति—वैवस्वतनामकमनोः, प्रसूतिः = सन्ततिः, मनुवंशोद्भवाः सर्वेऽपि ( रघुवंशीयाः राजानः ) स्ववीर्येण = निजपराक्रमेण, गुप्ता = रक्षिता। नहि स्वनिर्वाहकस्य परापेक्षेति भावः।

३—अस्योत्तरं द्रष्टव्यं पृ० ४, ६

# रघुवंशे द्वि० सर्गे प्रश्नाः

## ई० १९७५

१—सन्दर्भनिर्देशपूर्वकं द्वयोः श्लोकयोः व्याख्या कार्या। १४

( क ) तस्याः खुरन्यासपवित्रपांसुमपांसुलानां धुरि कीर्तनीया।
मार्गं मनुष्येश्वरधर्मपत्नी श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत् ॥ २ ॥

( ख ) सञ्चारपूतानि दिगन्तराणि कृत्वा दिनान्ते निलयाय गन्तुम्।
प्रचक्रमे पल्लवरागताम्रा प्रभा पतङ्गस्य मुनेश्च धेनुः ॥ १५ ॥

( ग ) दिवं मरुत्वानिव भोक्ष्यते भुवं दिगन्तविश्रान्तरथो हि तत्सुतः।
अतोऽभिलाषे प्रथमं तथाविधे मनो बबन्धान्यरसान् विलंघ्य सा ॥३,४॥

२—अनयोरेकस्य व्याख्या विधेया— ५

( क ) स्ववीर्यगुप्ता हि मनोः प्रसूतिः।

( ख ) प्रयुक्तसंस्कार इवाधिकं बभौ।

३—सिंह-दिलीपसंवादः लिख्यताम्। (द्र० पर्यालोचन पृ० ४) ५

# प्रश्नोत्तराणि

१—( क ) दिलीपः वनाय नन्दिनीं मुमोचेत्यनन्तरमाह—तस्या इति। अपांसुलानाम् ( पांसवः = दोषाः, सन्ति आसाम् इति पांसुलाः, न पांसुलाः अपांसुलाः तासाम् अपांसुलानाम् ) = दोषरहितानाम्, धुरि = अग्रे, कीर्तनीया = वर्णनीया, मनुष्येश्वरधर्मपत्नी ( मनुष्याणाम् ईश्वरः मनुष्येश्वरः, धर्मस्य पत्नी

धर्मपत्नी, मनुष्येश्वरस्य धर्मपत्नी मनुष्येश्वरधर्मपत्नी ) = नरपतिपाणिगृहीती भार्या सुदक्षिणा, खुरन्यासपवित्रपांसुं (खुराणां न्यासाः=निःक्षेपाः, खुरन्यासाः, तैः पवित्राः पांसवः = धूलयः यस्य सः खुरन्यासपवित्रपांसुः, तं खुरन्यासपवित्र-पांसुम् ) = शफप्रक्षेपपूतरेणुम्, तस्याः = नन्दिन्याः, मार्गं = पन्थानम्, स्मृतिः = धर्मसंहिता ( मन्वादिशास्त्रम् ), श्रुतेः = वेदस्य, अर्थम् = अभिधेयम्, इव = यथा ( तथा ) अन्वगच्छत् = अन्वसरत् ॥ २ ॥

( क ) पतिव्रताओं में श्रेष्ठ राजा दिलीप की धर्मपत्नी राज-महिषी सुदक्षिणा ( राजा दिलीप के साथ वन में चरने के लिये जाती हुई ) उस नन्दिनी के खुरों के रखने से पवित्र धूलि वाले मार्ग का ( वनपर्यन्त ) उसी प्रकार अनुगमन करती हुई जा रही थी, जैसे मन्वादि स्मृति वेद के अर्थ का अनुगमन करती है ( रास्ते में नन्दिनी के पदे-पदे की धूलि को मस्तक में लगाती हुई सुदक्षिणा पीछे-पीछे जा रही थी ) ॥ २ ॥

(ख) शशाम वृष्ट्याप्यनन्तरमाह—सञ्चारेति । पल्लवरागताम्रा (पल्लव-स्य = किसलयस्य, रागः पल्लवरागः, पल्लवराग इव ताम्राः ( अरुणाः ) पल्लवरागताम्राः ) = नवपत्रवर्णारुणा, पतङ्गस्य = सूर्यस्य, प्रभा = कान्तिः, मुनेः = वसिष्ठस्य, धेनुश्च = नन्दिनी च, दिगन्तराणि ( दिशाम् अन्तराणि दिगन्तराणि ) = दिशामवकाशान्, सञ्चारपूतानि = सञ्चरणशुद्धानि, कृत्वा = सम्पाद्य, दिनान्ते = सायंकाले, निलयाय = अस्तमयाय, धेनुपक्षे—निलयाय = गृहाय ( आश्रमाय ), गुन्तुं = यातुम्, प्रचक्रमे = प्रवृत्ता ॥ १५ ॥

(ख) नवपत्र के समान लाल वर्णवाली सूर्य की प्रभा तथा उसी रंग की वसिष्ठ की नन्दिनी ये दोनों अपने-अपने गमन से दिशाओं के मध्य भाग को पवित्र करके दिनावसान में सूर्य-प्रभा अस्त होने ( अस्ताचल जाने ) के लिये तथा नन्दिनी अपने आश्रम में जाने के लिये तैयार हो गयीं ॥ १५ ॥

(ग) अस्योत्तरं तृतीयसर्गप्रश्नोत्तरे द्रष्टव्यम् पृ० २०

३—सिंह-दिलीपसंवाद-पृ० ४ देखें ।

# तृतीयसर्गे प्रश्नोत्तराणि

प्र० (१) इन्द्ररघुसंवादः सविस्तरं लिख्यताम्। (अस्योत्तरं ६ पृष्ठे द्रष्टव्यम्)

(२) सन्दर्भनिर्देशपूर्वकं श्लोकाः संस्कृते व्याख्येयाः :—

प्र०—अथेप्सितं भर्तुरुपस्थितोदयं सखीजनोद्वीक्षणकौमुदीमुखम्।
निदानमिक्ष्वाकुकुलस्य सन्ततेः सुदक्षिणा दौहृदलक्षणं दधौ ॥ १ ॥

उ०—अथ = 'लोकपालानुभावैः सुदक्षिणा गर्भमाधत्ते' इत्यनन्तरम्, सुदक्षिणा = दिलीपत्नी, उपस्थितोदयम् (उपस्थितः, उदयः = समयः, यस्य तत् उपस्थितोदयम्) = प्राप्तकालं, भर्तुः = दिलीपस्य, ईप्सितं = मनोरथम्, सखीजनोद्वीक्षणकौमुदीमुखम् (सखीजनानाम् उद्वीक्षणानि = नेत्राणि, सखीजनोद्वीक्षणानि, तेषां कौमुदी = चन्द्रिका, सखीजनोद्वीक्षणकौमुदी, तस्याः मुखं सखीजनोद्वीक्षणकौमुदीमुखं, तत् तथोक्तम्), इक्ष्वाकु—कुलस्य = तदाख्यसूर्यवंश्यनृपतिवंशस्य, सन्ततेः = पुत्रस्य, निदानम् = आदिकारणम्, दौहृदलक्षणं (दुहृदः भावः दौहृदम्, दौहृदस्य लक्षणं दौहृदलक्षणम्) = गर्भलक्षणम्, दधौ = धृतवती ॥ १ ॥

प्र०—शरीरसादादसमग्रभूषणा मुखेन साऽलक्ष्यत लोध्रपाण्डुना।
तनुप्रकाशेन विचेयतारका प्रभातकल्पा शशिनेव शर्वरी ॥ २ ॥

उ०—सुदक्षिणा दौहृदलक्षणं दधौ, तेन—शरीरसादात् (शरीरस्य सादः = कार्श्यं, तस्मात् शरीरशादात्) = तनोः कार्श्यात्, असमग्रभूषणा (असमग्राणि = परिमितानि, भूषणानि = आभरणानि, यस्याः सा असमग्रभूषणा) = असम्पूर्णाभरणा, लोध्रपाण्डुना (लोध्रवत् पाण्डु लोध्रपाण्डु तेन लोध्रपाण्डुना) = लोध्रपुष्पेण इव पाण्डुना ('हरिणः पाण्डुरः पाण्डुः' इत्यमरः), मुखेन = आननेन, (उपलक्षिता = युक्ता), सा = सुदक्षिणा, विचेयतारका (विचेयाः = परिगणनीयाः, तारकाः = नक्षत्राणि, यस्यां सा विचेयतारका) = विरलनक्षत्रा, तनुप्रकाशेन (तनुः = स्वल्पः, प्रकाशः = कान्तिः, यस्य सः तनुप्रकाशः, तेन तनुप्रकाशेन) = अल्पकान्तिना, शशिना = चन्द्रेण, (उपलक्षिता) शर्वरिः इव = रात्रिः इव, अलक्ष्यत = अदृश्यत (जनैरिति शेषः)॥ २ ॥

प्र०–दिवं मरुत्वानिव भोक्ष्यसे भुवं दिगन्तविश्रान्तरथो हि तत्सुतः ।
अतोऽभिलाष्ये प्रथमं तथाविधे मनो बबन्धान्यरसान् विलंघ्यसा ॥ ४ ॥

उ०–दिलीपः सुदक्षिणामुखमाघ्राय तृप्ति न प्रापेत्यनन्तरमाह—दिवमिति—हि=यतः, दिगन्तविश्रान्तरथः=दिशाम् अन्ताः दिगन्ताः, तेषु विश्रान्तः=कृतविश्रामः, दिगन्तविश्रान्तः, सः रथः यस्य सः दिगन्तविश्रान्तरथः, तत्सुतः=तस्याः सुदक्षिणायाः पुत्रः, मरुत्वान्=इन्द्रः, दिवं=स्वर्गम्, इव=यथा, भुवं=महीम्, भोक्ष्यते=उपभोक्ष्यते, अतः=इति हेतोः, प्रथमम्=प्राक्, सा=सुदक्षिणा, तथाविधेः (तथा विधेव विधा (प्रकारः) यस्य सः तथाविधः, तस्मिन्=तथाविधे )=मृद्रूपे, अभिलाषे=मनोरथे, अन्यरसान्=इतरान् स्वाद्यमानरसान्, विलंघ्य=परित्यज्य, मनः=चित्तम्, बबन्ध=नियोजयामास ॥ ४ ॥

प्र०–उपेत्य सा दोहददुःखशीलतां यदेव वव्रे तदपश्यदाहृतम् ।
न ह्रीष्टमस्य त्रिदिवेऽपि भूपतेरभूदनासाद्यमधिज्यधन्वनः ॥ ६ ॥

उ०–दोहृदलक्षणे समुत्पन्ने—सा=सुदक्षिणा, दोहददुःखशीलतां (दुःखं शीलं यस्याः सा दुःखशीला, दोहदेन=गर्भिणीमनोरथेन, दुःखशीला, दोहददुःखशीला, दोहददुःखशीलायाः भावः दोहददुःखशीलता, तां दोहददुःखशीलताम् )=गुर्विणीवाञ्छाव्यथास्वभावम्, उपेत्य=प्राप्य, यद्=किंचिद् वस्तु, वव्रे=आचकांक्षे, तद्=आकांक्षितं वस्तु, आहृतम्=आनीतं ( भर्त्रेति ) अपश्यदेव=दृष्टवती एव, हि=यतः, अधिज्यधन्वनः ( अधिज्यम्=आरोपितं, धनुः=चापं, यस्य सः अधिज्यधन्वा, तस्य अधिज्यधन्वनः )=आरोपितमौर्वीकशरासनवतः, अस्य=एतस्य, भूपतेः=भूपालस्य, त्रिदिवेऽपि=स्वर्गेऽपि, इष्टं=वाञ्छितं ( वस्तु ), अनासाद्यम्=अनवाप्यम्, न अभूत्=नावर्तत । नहि वीरपत्नीनाम् अलभ्यं नाम किञ्चिदस्तीति भावः ॥ ६ ॥

प्र०–निधानगर्भामिव सागराम्बरां शमीमिवाभ्यन्तरलीनपावकाम् ।
नदीमिवान्तःशलिलां सरस्वतीं नृपः ससत्त्वां महिषीममन्यत ॥ ९ ॥

उ०–आसन्नप्रसवायाः सुदक्षिणायाः शरीरशोभामुपवर्ण्य पुनः तस्याः स्वरूपमुपवर्णयति—निधानेति । नृपः=राजा दिलीपः, ससत्त्वां ( सत्त्वेन=

प्राणिना, सहिता ससत्त्वा, तां ससत्त्वां )=आपन्नसत्त्वाम्, ( आपन्नसत्त्वा स्याद् गुर्विण्यन्तर्वत्नी च गर्भिणी' इत्यमरः ) । महिषीं=कृताभिषेकां सुदक्षिणाम्, निधानगर्भां ( निधान=निधिः गर्भे=अभ्यन्तरे. यस्याः सा, तां निधानगर्भाम् )=अभ्यन्तरे निधिं दधतीम्, सागराम्बरां ( सागरः=समुद्रः, एव, अम्बरं=वस्त्रं, यस्याः सा, तां सागराम्बराम् )=पृथिवीम्; इव=यथा, अभ्यन्तरलीनपावकाम् ( अभ्यन्तरे=मध्ये, लीनः=निगूढः, पावकः=अग्निः, यस्याः, सा, ताम् अभ्यन्तरलीनपावकाम् )=मध्यनिगूढवह्निम्, शमीं=शिवां ( वृक्षविशेषमित्यर्थः ), इव=यथा, अन्तःसलिलाम् ( अन्तः=मध्ये, सलिलं=जलं, यस्याः, सा, ताम् अन्तःसलिलाम् )=मध्यजलाम्, सरस्वतीं ( सरः अस्ति अस्यामिति सरस्वती, तां सरस्वतीम् )=तदाख्याम्, नदीमिव=सरितमिव, अमन्यत=अमंस्त ॥ ९ ॥

प्र०—ग्रहैस्ततः पञ्चभिरुच्चसंश्रयैरसूर्यगैः सूचितभाग्यसम्पदम् ।
असूत पुत्रं समये सचीसमा त्रिसाधना शक्तिरिवार्थमक्षयम् ॥१३॥

उ०—दिलीपः प्रसवोन्मुखीं प्रियां ददर्शेत्यनन्तरमाह—ग्रहैस्तत इति । ततः=तदनन्तरं, शचीसमा=इन्द्राणीतुल्या, सुदक्षिणा, समये=दशमे मासि, उच्चसंश्रयैः=उच्चस्थानस्थितैः, असूर्यगैः ( सूर्यं गच्छन्तीति सूर्यगाः तैः सूर्यगैः, न सूर्यगैः असूर्यगैः )=सूर्यसान्निध्यं परिहरद्भिः, पञ्चभिः=पञ्चसंख्यकैः, ग्रहैः=( कैश्चित् ) खेटैः, सूचितभाग्यसम्पदं ( सूचिता=प्रकटिता, भाग्यस्य, सम्पत्=सम्पत्तिः, यस्य सः, तं सूचितभाग्यसम्पदम् )=विज्ञापितभागधेयसम्पत्तिम्, पुत्रम्=आत्मजम्, त्रिसाधना ( त्रीणि=प्रभाव-मन्त्रो-त्साहात्मकानि, साधनानि=उत्पादकानि यस्याः सा त्रिसाधना )=प्रभाव—मन्त्रोत्साहात्मकोपायत्रयोपेता, शक्तिः=उत्साहाद्यात्मिका ( 'शक्तयस्तिस्रः प्रभावोत्साहमन्त्रजाः' इत्यमरः ), अक्षयम्=अविनाशिनम्, अर्थम्=सम्पत्, इव=यथा, असूत=सुषुवे ॥ १३ ॥

प्र०—न संयतस्तस्य बभूव रक्षितुर्विसर्जयेद् यं सुतजन्महर्षितः ।
ऋणाभिधानात् स्वयमेव केवलं तदा पितॄणां मुमुचे स बन्धनात् ॥२०॥

उ०—रघूत्पत्तिसमये मंगलतूर्यनिस्वनाः व्यजृम्भन्तेत्युक्त्वाह—न संयत इति । रक्षितुः=सम्यक्पालनशीलस्य, तस्य=दिलीपस्य, ( अत एव चौराद्य-

वाभात् ), संयतः=बद्धः ( कारागारे ). न बभूव=न ( कोऽपि ) आसीत् । यं=बद्धं वन्दिनम्, सुतजन्महर्षितः ( सुतस्य=पुत्रस्य जन्म=उत्पत्तिः, सुतजन्म, तेन हर्षितः सुतजन्महर्षितः )=पुत्रोत्पत्तिमुदितः, ( सन्, कारागारात् ) विसर्जयेत्=विमोचयेत् । ( किन्तु ) सः=राजा दिलीपः, तदा=तस्मिन् पुत्रोत्पत्तिमहोत्सवे, पितॄणां=स्वर्गस्थपूर्वपुरुषाणाम्, ऋणाभिधानात्=उद्धाराख्यात्, बन्धनात्=संयमनात्, केवलम्=एकं यथा स्यात्तथा, स्वयं=आत्मना एव ( स्वयमेव ) मुमुचे=मुक्तो बभूव ॥ २० ॥

प्र०—श्रुतस्य यायादयमन्तमर्भकस्तथा परेषां युधि चेति पार्थिवः ।
अवेक्ष्य धातोर्गमनार्थमर्थविच्चकार नाम्ना रघुमात्मसम्भवम् ॥२१॥

उ०—'अशौचे तु व्यतिक्रान्ते नामकर्म विधीयते' इति शंखवचनात् द्वादशेऽहनि रघोर्नामकरणप्रसंगमाह—श्रुतस्येति । अर्थवित् ( अर्थम् अभिधेयं जानातीति अर्थवित् )=शब्दार्थवेत्ता, पार्थिवः ( पृथिव्याः ईश्वरः पार्थिवः )=पृथिवीपतिः दिलीपः, अयम्=एषः, अर्भकः=शिशुः, श्रुतस्य=शास्त्रस्य, अन्तं=पारं, यायात्=गच्छेत्, तथा=तेन प्रकारेण, युधि=संग्रामे, परेषां=शत्रूणाम्, ( अन्तं=नाशं ) च यायात्=व्रजेत्, इति=हेतोः, धातोः=लघिधातोः, गमनार्थं ( गमनमेवार्थः गमनार्थः तं गमनार्थम् )=यानाभिधेयम्, अवेक्ष्य=विचार्य, आत्मसम्भवं ( आत्मनः=स्वस्मात्, सम्भवः=उत्पत्तिर्यस्य सः आत्मसम्भवः, तम् आत्मसम्भवम् ) = तनयम्, नाम्ना=अभिधानेन, रघुं=रघुनामानं, चकार=कृतवान् । ( गुरुवसिष्ठस्यादेशादिति शेषः ) ॥ २१ ॥

(रघुः—गत्यर्थक 'लघि' धातोः इदित्वान्नुमि 'लंघ' इति, तस्मात् लङ्घिवंह्योर्नलोपश्च' इति नलोपे चकारादुप्रत्यये च कृते 'बाल-मूल-लवणमङ्गुलीनां वा लो रत्वमापद्यते' इति विभाषया रेफादेशे विभक्त्यादिकार्ये 'रघुः' इति सिद्धम् ॥ २१ ॥ )

प्र०—रथाङ्गनाम्नोरिव भावबन्धनं बभूव यत् प्रेम परस्पराश्रयम् ।
विभक्तमप्येकसुतेन तत् तयोः परस्परस्योपरि पर्यचीयत ॥२४॥

उ०—सुदक्षिणा-दिलीपौ सुतेन ननन्दतुरिति प्रसंगे पुनराह—रथाङ्गेति । रथाङ्गनाम्नोः ( रथस्य अङ्गं रथाङ्गं=चक्रं, रथाङ्गं नाम यस्य सः रथाङ्ग-

नामा । रथाङ्गनाम्नी च रथाङ्गनामा चेति रथाङ्गनामानौ, तयोः रथाङ्गनाम्नोः )=चक्रवाकयोः, इव=यथा, तयोः=सुदक्षिणा–दिलीपयोः, भावबन्धनं ( भावस्य=हृदयस्य, बन्धनम्= आकर्षणम्, भावबन्धनम् )=हृदयाकृष्टिकरम्, परस्पराश्रयं ( परस्परम्=अन्योन्यम्, आश्रयः = विषयः यस्य, तत् परस्पराश्रयम् )=अन्योन्यविषयम्, यत् = लोकोत्तरं, प्रेम=प्रीतिः, बभूव=अभूत्, तत्= पूर्वोक्तं ( प्रेम ), एकसुतेन = केवलपुत्रेण, विभक्तमपि=कृतविभागमपि, परस्परस्य=अन्योऽन्यस्य, उपरि = विषये, पर्यचीयत = अवर्धत् ॥ २४ ॥

प्र०–अमंस्त चाऽनेन पराध्यंजन्मना स्थितेरभेत्ता स्थितिमन्तमन्वयम् ।
स्वमूर्तिभेदेन गुणाग्र्यवर्तिना पतिः प्रजानामिव सर्गमात्मनः ॥२७॥

उ०—स्थितेः = मर्यादायाः, अभेत्ता = रक्षकः दिलीपः पराध्यंजन्मना ( पराध्यंम् = उत्कृष्टं, जन्म = उत्पत्तिः, यस्य सः, पराध्यंजन्मा, तेन )=उत्कृष्टजन्मना, अनेन = रघुणा, अन्वयं = वंशं, प्रजानां = जनानां, पतिः = प्रभुः, ( विधाता ); गुणाग्र्यवर्तिना ( गुणेषु = प्राणिषु, अग्र्येण = मुख्येन (सत्त्वेन) वर्तते इति गुणाग्र्यवर्ती, तेन ) = सत्त्वगुणिना, स्वमूर्तिभेदेन ( स्वस्य मूर्तिः स्वमूर्तिः, तस्याः भेदः स्वमूर्तिभेदः' तेन ) = आत्मशरीरविशेषेण अवतारभेदेन विष्णुनेति यावत्, आत्मनः = स्वस्य, सर्गमिव = सृष्टिमिव, स्थितिमन्तं=प्रतिष्ठावन्तम्, अमंस्त = मेने ॥ २७ ॥

प्र०–स वृत्तचूलश्चलकाकपक्षकैरमात्यपुत्रैः सवयोभिरन्वितः ।
लिपेर्यथावद् ग्रहणेन वाङ्मयं नदीमुखेनेव समुद्रमाविशत् ॥२८॥

उ०—वृत्तचूलः ( वृत्ता=सम्पन्ना, चूला=चूडाकर्म यस्य सः वृत्तचूलः )= निष्पन्नचूडाकर्मा, ( सन् ) सः = रघुः, चलकाकपक्षकैः ( चलाः = चञ्चलाः, काकपक्षकाः = शिखण्डकाः, येषां ते चलकाकपक्षकाः तैः ) चञ्चलकाकपक्षकैः, सवयोभिः = स्निग्धैः ( 'वयस्यः स्निग्धः सवयाः' इत्यमरः ) अमात्यपुत्रैः = मन्त्रिसुतैः, अन्वितः = सहितः, ( सन् ) लिपेः = पञ्चाशद्वर्णात्मिकायाः, यथावद् = सम्यक्तया, ग्रहणेन = बोधेन ( ज्ञानेन ), वाङ्मयं = शब्दजातं ( शास्त्रं ), दनीमुखेन ( नद्याः = सरितः, मुखं = द्वारं, नदीमुखं, तेन ) =

